॥ ओ ३ म् ॥

# सरस्वतीकोशः

पं०जीवारामोपाध्यायप्रणीत

# SARASWATI KOSH

PUBLISHED BY

Pandit JIWA RAM Sharma,

ALIRAUL,

MORADABAD

| | | |
|---|---|---|
| द्वितीयवार १००० | संवत् १९८० विक्रमीय | मूल्य १) सजिल्द १।।-) |

Printed by Kailaschandra
at the Lakshmi Narayan Press Moradabad

ओ३म् तत्सत्

# सरस्वतीकोश

अर्थेऽपि अर्थेऽपि सदा महेश्वरो, धर्मोऽपि सामर्थ्यमय जगत्प्रभुः ।
मत्वा प्रणम्य जगदीश्वर विभु विरच्यते सर्वहिताय कोशकः ॥

अ-पु॰वर्णमालाका पहिला अक्षर। अभाव। न होना।

अंश पु॰विभाग हिस्सा, साझा।
अंशल त्रि॰बलवान्,बली,जोरावर
अंशिन् त्रि॰ हिस्सेदार, शरीक।
अंशु पु॰प्रभा किरण, वेग।
अंशुक न॰वस्त्र, महीन कपड़ा।
अंशुमाला स्त्री॰किरणोंका समूह
अंस न॰कन्धा।
अंसकूट पु॰बैलकी पीठका ऊपर का उठा हुआ हिस्सा। ठाठा
अंहस् न॰पाप,गुनाह,बुराकाम।
अकर्ण त्रि॰बिनकान,बधिर बहिरा
अकर्मण्य त्रि॰ न काम करनेवाला।
अकस्मात् अ॰अचानक,एकाएक
अकाण्ड पु॰विनाअवसर,विनाकारण
अकाम पु॰बिना इच्छा।

अकाय पु॰बिना शरीर, बेजिस्म।
अकारण न॰ बिना हेतु,बिना॰प्रयोजन के सबब। बेफायदा।
अकार्य न॰चोरी। जुआ आदिबुरे काम।
अकाल पु॰बुरा समय, बेवक्त।
अकिञ्चन त्रि॰निर्धन गरीब।
अकुतोभय त्रि॰ न डरने हारा।
अकृत्य न॰चोरी आदि बुरे काम।
अकौशल न॰ चतुराई बिन, बिना होशियारी।

अक्का स्त्री॰ माता। अम्बा अम्मा
अक्रूर पु॰ यदुकुलका राजा। दयालु
अक्षत त्रि॰ न टूटाहुआ चावल।
अक्षमा स्त्री॰न सहना,ईर्षा करना।
अक्षय पु॰न॰जिसका नाश न हो
अक्षर पु॰अकारादि वर्ण,नाशरहित

अक्षरचण पु०लेखक, लिखनेहारा
अक्षशौण्ड पु०पक्का जुआरी ।
अक्षोट पु०अखरोट वृक्ष ।
अक्षौहिणी स्त्री०सेना । फौज ।
अखण्ड त्रि० सम्पूर्ण, जिसका खण्ड न हो ।
अखाद्य त्रि०जो खानेके लायक नहो।
अगद् पु०औषध, दवा ।
अगदङ्कार पु०वैद्य,हकीम,डाक्टर
अगम पु०जहाँ पहुंच न सके ।
अगस्त्य पु०एक मुनिका नाम है।
अगाध त्रि०बहुत गहरा ।
अग्नि पु०वह्नि । आग ।
अग्निकोण न०पूर्व और दक्षिण के बीचकी दिशा।
अग्निगर्भ पु० सूर्यकान्तमणि, आतिशी शीशा ।
अग्निप्रस्तर पु०आगको पैदाकरने वाला पत्थर । चकमक ।
अग्निवाहु पु०धूम,धुआं ।
अग्निम पु०आगकी तरह चमकने वाला सोना ।
अग्निष्टोम पु० यज्ञ विशेष
अग्नीध्र पु०पुरोहित विशेष[अधिक
अग्र न० आगे,आगेका भाग प्रधान
अग्रकाय पु०न०शरीरका आगेका भाग । हिस्सा ।
अग्रग त्रि०आगे चलनेवाला,प्रधान
अग्रगण्य त्रि०प्रथम गिना गया । मुखिया ।
अग्रजाति स्त्री०ब्राह्मण । विप्र
अग्रणी त्रि० स्वामी । आगे चलनेवाला ।
अग्रनासिका स्त्री०नाककी नोक ।
अग्रसर त्रि०आगे जाने वाला ।
अग्रहर पु०प्रथम वस्तु,पानेयोग्य।
अग्राह्य त्रि० न लेने योग्य ।
अग्रीय पु०श्रेष्ठ,उत्तम,बड़ा भाई ।
अग्रेग त्रि०आगे जानेवाला सेवक
अग्रेदिधिषु पु०विधवाके साथ विवाह करनेवाला ।
अग्र्य पु०बड़ा भाई । प्रधान,श्रेष्ठ
अघ न०पाप,दुःख,व्यसन,गुनाह।
अघोष पु०शब्दरहित।जो घोषनहो
अघ्न्य पु०जोमारनेयोग्य नहो गाय
अङ्क पु०गोद । समीप, पास ।
अङ्कन त्रि०चिह्न करनेका साधन, मोहर ।
अङ्कित त्रि० चिह्न किया गया, गिनाया गया ।

अङ्कुर पु०न० बीजसे जो प्रथम उत्पन्न होता है।
अङ्कुश पु०न हाथी को चलाने का साधन। गज़। आंकुश।
अङ्गमर्द पु० देहकी पीड़ा।
अङ्गज न०पुत्र,रुधिरकेशजोदेहसेहो
अङ्गण न०आंगन। चौक।
अङ्गद पु० न० बाहु भूषण वालि का पुत्र।
अङ्गना स्त्री० स्त्रीमात्र औरत।
अङ्गारिका स्त्री० अंगाठी।
अङ्गिका स्त्री० अंगिया।
अङ्गीकार पु०स्वीकृत मंजूर।
अङ्गीकृत त्रि०स्वीकार कियागया
अङ्गुरीय न० अंगूठी। मुन्दरी।
अङ्गुल न० आठ जौ का माप
अङ्गुलित्र न० अङ्गुलियों को रक्षा करने वाला दस्ताना।
अङ्गुष्ठ पु०अंगूठा
अङ्गुष्ठमात्र त्रि० अंगूठा भर।
अङ्हस् न० पाप, गुनाह।
अचक्र त्रि०पहिये बिना व्यापार रहित।
अचर न०ठहरा हुआ पृथ्वी आदि
अचल न० न चलनेवाला, पृथ्वी आदि।

अचिन्त्य न० जिसका विचार न होसके।
अचिर न०कुछ समय रहने वाला
अचिरद्युति स्त्री०विद्युत् बिजली।
अचिरप्रभा स्त्री०बिजली।
अचेतन त्रि०ज्ञान न होना। जड़।
अचैतन्य त्रि०ज्ञान शून्य, चेतनता रहित।
अच्छ त्रि०सुन्दर,स्वच्छ, साफ।
अच्छोदनन०मृगया,शिकार, अहेर
अच्युत पु० न गिराहुआ विष्णु।
अज पु०जो पैदा नहो, जीव ईश्वर प्रकृति।
अजगव पु० न० शिवका धनुष।
अजक्षीर न० बकरीका दूध।
अजगर पु० बड़ा सांप।
अजघन्य त्रि० अच्छा, श्रेष्ठ
अजाजीविक पु० जिसका जीवन बकरा बकरी द्वारा चले।
अजथ्या स्त्री० बकरोंका समूह
अजन्त पु०जिसके अन्तमें स्वरहो
अजमीढ पु० अजमेर नगर
अजमोदा स्त्री० अजवायन
अजन्म पु० जन्मरहित।
अजस्र न० निरन्तर। हरवक्त

अजाजी स्त्री० जीरा
अजानि पु०स्त्रीरहित।बिना औरत-
वाला।
अजिह्म पु०जो कुटिल नहीं। सीधा
अजीर्ण न० अपच । बदहजमी
अजीव त्रि० बिना जीव । मुर्दा
अजेय त्रि० जिसे जीता न जासके
अज्ञ त्रि० मूर्ख । ज्ञानशून्य
अज्ञान न०मूर्खता।बेवकूफी।अविद्या
अञ्चल पु०कपड़े का कोना। पल्ला
अञ्जन न०कज्जल, काजल, सुरमा
अञ्जलि पु०ल्प फैलाकर दोनों हाथ
जुड़े हुए।
अटवि-वीस्त्री०वन। जङ्गल [घूमना
अटाट्यास्त्री०निरर्थकघूमना।बेफायदा
अट्टहास पु० बल पूर्वक हँसना।
जोर से हँसना।
अट्टाल पु० मकानके ऊपर का
मकान।
अट्टालिका स्त्री०राजमहल।प्रासाद
अणु त्रि० बहुत छोटा जर्रा
अणुमा स्त्री० बिजुली।
अण्डज पु० अंडेसे निकलाहुआ,
पक्षी।
अण्डालु पु० मत्स्य । मछली।

अतएव अ० इसलिये । एतदर्थ।
अतथा अ० वैसा नहीं।
अतथ्य त्रि० मिथ्या। झूठ
अति अ० बहुत, प्रशंसा
अतिक्रम पु० लांघजाना। नियम
को भूल जाना।
अतिक्रान्त त्रि० लांघगया।अपनेक्रम
को भूलगया।
अतिक्रुद्ध त्रि० बहुत गुस्से में
आगया बड़ा क्रोधी।
अतिजव त्रि० शीघ्रगन्ता। जल्द
चलने वाला।
अतिजागर पु० निद्रा रहित
जिसको नींद न हो।
अतितराम् अ०बहुतही।जियादा तर
अतिथि पु०जिसके आने जानेकी
तिथि नियत न हो। मुसाफिर
सन्यासी।
अतिपतन न० नाश। बरबादी।
अतिपातक न० बड़ापाप। बड़ा
गुनाह।
अतिबल त्रि० बहुत बली। बहुत
जोरावर
अतिरिक्त त्रि० अलावा, सिवाय
अतिरूक्ष त्रि० बहुत रूखा। स्नेह
शून्य।

अतिविकट पु॰ बहुत बड़ा। बड़ा भयानक।
अतिशय पु॰ अधिक। बहुत।
अतीत त्रि॰ भूतकाल
अतीन्द्रिय त्रि॰ जो इन्द्रियों से न जाना जाय।
अतीव अ॰ अतिशय। बहुत।
अतुल त्रि॰ उपमारहित बेमिसाल
अत्यन्त अ॰ बहुत ही। अतिशय
अत्यन्तकोपनत्रि॰ जिसका स्वभाव ही क्रोधी हो।
अत्यन्ताभाव पु॰ किसी वस्तु का सर्वथा। न होना।
अत्यल्प त्रि॰ बहुत थोड़ा। बहुत छोटा।
अत्याचार पु॰ अनुचित कर्म, ज्यादती।
अत्युक्ति स्त्री॰ बढ़ाकर कहना जिस में जो गुण न हो उसको बताना
अथ अ॰ अनन्तर, बाद, प्रश्न, मङ्गल, पक्षान्तर।
अथकिम् अ॰ स्वीकार, मंजूर, हां
अथवा अ॰ वा, या।
अदर्शन त्रि॰ जो देखने में न आसके
अदाह्य त्रि॰ जो जल न सके।
अदीन त्रि॰ जो कायर न हो।
अदृष्ट त्रि॰ जो देखा न गया हो।
अदृष्टपूर्व त्रि॰ जो पूर्व न देखा हो
अद्भुत अ॰ विचित्र। जो अचानक होजाय।
अद्य अ॰ आज। वर्तमान दिन।
अद्यतन त्रि॰ आजका काम। आज की वस्तु।
अद्यत्वे अ॰ अब, इस समय।
अद्रितनया स्त्री॰ पार्वती।
अद्रीश पु॰ हिमालय। पर्वतस्वामी
अद्वितीय त्रि॰ जिसके सदृश और न हो। ईश्वर
अद्वैत त्रि॰ जो दो नहीं परमात्म
अधम त्रि॰ कुत्सित पामर-नीच।
अधमर्ण त्रि॰ ऋणी कर्ज़ा लेनेवाला
अधर पु॰ होठ। नीचे का होठ
अधरेद्युस् अ॰ आगे वाला परसों
अधर्म पु॰ वेद विरुद्ध कार्य। पाप
अधस् अ॰ नीचे। नीचे
अधस्तात् अ॰ नीचे-जैसे नि...
अधिक त्रि॰ बहुत, ज़ियादा, अनेक
अधिकरण न॰ सप्तमी विभक्ति...
अधिकार पु॰ स्वामित्व-स्वत्व हक़

अधिकृत पु० आयव्यय निरीक्षक। मालिक, जिसको किसी कर्म का अधिकार दियागया हो।
अधिक्षेप पु० तिरस्कार, अपमान, तौहीन।
अधिगत पु० जाना गया, पायागया
अधिगम पु० जानना, पाना, मानना
अधित्यका स्त्री० पर्वत के ऊपर की भूमि।
अधिप त्रि० राजा, प्रभु, स्वामी, मालिक।
अधिपति पु० प्रभु, स्वामी, मालिक
अधिमास पु० लौंदका महीना, मलमास।
अधिराज पु० सार्वभौम चक्रवर्ती राजों का राजा
अधिरोहिणी स्त्री० सीढ़ी, नसैनी
अधिवास पु० निवास।
अधीत त्रि० पढ़ा हुआ। पढ़ना।
अधीन त्रि० आपस कार्यमें आगया स्वाधीन।
अधीर त्रि० चञ्चल अपने को वशमें न रखना।
अधीश त्रि० सार्वभौम, चक्रवर्ती शाहन्शाह।
अधीश्वर त्रि० चक्रवर्ती। स्त्री० अधीश्वरी।
अधुना म० इस समय। अब
अधृष्ट त्रि० लज्जाशीलालाजवाला
अधोंऽशुक न० लहँगा। नीचे पहरने का वस्त्र
अधोमुख त्रि० जिस का नीचे को मुख हो
अधो लोक पु० भूमिके नीचे पाताल
अध्ययन न० पढ़ना
अध्यवसाय पु० निश्चय करना। यह ऐसे ही है।
अध्यापक त्रि० पढ़ाने वाला। उपाध्याय
अध्यापन न० पढ़ाना स्त्री अध्यापन
अध्याय पु० सर्ग, वर्ग, अङ्क, पर्व उल्लास
अध्यारूढ त्रि० पढ़ने वाला
अध्यारोप पु० और में दूसरे की भावना करना।
अध्याशन पु० भोजन पर भोजन करना
अध्याहार पु० ऊहा, अन्य किसी शब्दको लेकर समझा देना।
अध्येषण न० प्रार्थना। मांगना।

अध्रुव त्रि० चञ्चलाओ सदा न रहे
अध्वग पु० पथिक मुसाफिर ।
अध्वनीन त्रि० पथिक मुसाफिर
अध्वर पु० हिंसारहित यज्ञ,
अध्वर्यु पु० यजुर्वेद का ज्ञाता ।
ऋत्विज ।
अनघ त्रि० पापरहित । दुःखहीन ।
अनच्छ त्रि० मैलाकलुषाअप्रसन्न
अनडुह पु० बैल । वृषभ
अनध्याय पु० न पढ़ना
अनन्त पु० जिसका अन्त न हो ।
अनर्गल त्रि० बिना रोक टोक ।
जबरजोर रहित
अनर्घ त्रि० जिसका मूल्य न हो
सके अमूल्य ।
अनर्थ पु० जिसका अर्थ न हो ।
निष्प्रयोजन बेफायदा ।
अनर्थान्तर न० एक अर्थ वाला
अनल पु० अग्नि । आग
अनवधानता स्त्री० प्रमाद । भूल
अनवरत त्रि० लगातार । निरन्तर
उत्कट
अनवसर त्रि० असमय । बेवक्त
अनवस्कर त्रि० निर्मल । विमल
साफ ।

अनशन न० न खाना । उपवास
अनसूया स्त्री०, गुणों में दोषारोप
करना । अत्रिमुनि की स्त्री
अनाकुल त्रि० न घबड़ाया हुआ ।
अव्यग्र ।
अनागत त्रि० आने वाला समय ।
अनाचार पु० आचार का न होना
अनातप पु० धूपका न होनाछाया
अनादर पु० अपमान । तिरस्कार ।
बेइज्जती ।
अनादि पु० जिसकाआदि शुरुनहो
अनामय पु० रोग का न होना ।
आरोग्य
अनायास पु०बिनाप्रयत्नाकमश्रम
अनारत न० लगातार । सन्तत
अनार्जव पु० कुटिलता । असरलता
अनावृष्टि स्त्री० वर्षा का न होना
अनास्था स्त्री० अनादर अप्रतिष्ठा
अनिल पु० वायु । हवा
अनिलसख पु०वायुकामित्र अग्नि
अनिवार त्रि० जिसका निवारण
न होसके,
अनिष्ट त्रि०बुरा । दुःखका साधन
पाप
अनीक न० सेना । फौज

अनीश पु० जिस का कोई स्वामी न हो

अनीह त्रि० जिसकी कोई इच्छा न हो

अनु अ० पीछे, निकृष्ट । लक्षण, वीप्सा

अनुकम्पा स्त्री० दया, मेहरबानी कुछ हिलना ।

अनुकर्षण न० पीछेसेआगे खींचना

अनुकामीन त्रि० इच्छापूर्वक चलने वाला

अनुकूल त्रि० सहचर मुआफिक

अनुक्रम पु० परिपाटी । सिलसिला

अनुक्रमणिका स्त्री० भूमिका।दीबाचह ।

अनुग त्रि० पीछेचलनेवाला सहचर

अनुगत त्रि० शरणापन्न । अधीन

अनुगम पु० पीछेजाना सहायीहोना

अनुग्रह पु० कृपा, दया, महरबानी

अनुचर त्रि० साथजानेहारासेवक दास ।

अनुज त्रि० छोटाभाई

अनुज्ञा स्त्री० आदेश । हुकम

अनुताप पु० पश्चात्ताप । पछतावा

अनुत्तर त्रि० जिसका उत्तर न दिया हो ।

अनुधावन न० पीछे दौड़ना तलाश करना

अनुनय पु० विनय । प्रार्थना प्रणिपात झुकना ।

अनुनासिक पु० ङ ञ ण न म मुख सहित नासिकासे जो बोला जावे

अनुपपत्ति त्रि० असंगत ।दलीलका न होना

अनुपम त्रि० उपमाशून्यबेमिसाल

अनुपलब्धि स्त्री० अप्राप्तिनमिलना

अनुपान न० औषधके साथमें मधु आदि देना

अनुपूर्व पु० यथाक्रम।सिलसिलेवार

अनुप्रास पु० तुल्यवर्णकी रचना

अनुभव पु० प्रथमज्ञान । तजुर्बा

अनुमत त्रि० सम्मत । मंजूर

अनुमति स्त्री० मानलेना । मंजूरा

अनुमान न० धूमको देखकर अग्नि का होना

अनुमोद पु० अन्यके कथनके अनुसार स्वयं मानकर कहना । ताईद

अनुराग पु० अतिप्रीति प्रेम, स्नेह

अनुराधा स्त्री० २७नक्षत्रों में१७वाँ नक्षत्र

अनुरूप अ० एक जैसा,सदृश रूप वाला।
अनुरोध पु० रुकावट । अनुसरण
अनुलाप पु० बार बार कहना
अनुलेप पु० चन्दन आदिका मलना
अनुलोम पु० यथाक्रम सिलसिले वार
अनुवाद पु० जाने अयको वर्णन करना । तर्जुमा
अनुवासन न० धूपआदिसे सुगन्धि युक्त करना
अनुशय पु० अतिद्वेष । बहुतवैर
अनुशासन न० आज्ञा-हुकम शासन
अनुशीलन न० बार २ विचारना । बार २ अभ्यास करना
अनुष्ठान न० वेद विहित शुभकर्म करना
अनुसन्धान न० अन्वेषण तलाश करना
अनुसरण न० पीछेजाना पीछाकरना
अनूचान पु० वेदज्ञ । वेदका जानने वाला
अनून न० सम्पूर्ण पूरा
अनृत न० मिथ्या । झूठ
अनेक त्रि० बहुत । एक से भिन्न
अनेकप पु० जो मुख और सूंड से पीता है । हाथी ।
अनेकरूप त्रि० जिसके बहुत रूपहों
अनेहस् पु० दिवस । दिन
अनोकह पु० वृक्ष दरक्त । पेड़
अन्त अ० नाश,कोना सीमा, हद
अन्तःकरण न० मन बुद्धि चित्त अहङ्कार
अन्तःपुर न० रनवास
अन्तक पु० नाश करने वाला । यम मृत्यु
अन्तकर त्रि० नाश करनेवाला ।
अन्तग त्रि० पार जाने वाला।
अन्तर न० अवकाशअवधि[भीतरी
अन्तरङ्ग त्रि० जिसके अङ्गभीतरहों
अन्तरा अ० बिना मध्य निकट
अन्तराय पु० विघ्न । रुकावट
अन्तराल न० मध्य । बीच
अन्तरिक्ष न० आकाश । आसमान
अन्तरित त्रि० बीचमें आगया तिर-स्कृत
अन्तरीप पु० जिसके मध्यमें जल हो द्वीप-जज़ीरा
अन्तरे अ० मध्य बीच
अन्तरेण अ० बिना-बीच
अन्तर्दाह पु० भीतर जलन
अन्तर्धान न० छिपना ओट होना

अन्तर्द्धि पु० छिपना-आच्छादन ढकना
अन्तर्गत त्रि० गुप्त छिपाहुआ
अन्तर्यामिन् पु० भीतरका हाल जानने वाला ईश्वर
अन्तर्वत्नी स्त्री० गर्भवती स्त्री
अन्तर्हित त्रि० गुप्त छिपाहुआ
अन्तिक त्रि० जो पास रहे,पास
अन्तिम त्रि० पीछेका, आखिरी
अन्त्य पु० सबसे पीछे-चाण्डाल
अन्त्यज पु० चाण्डाल प्रभृति
अन्त्येष्टि स्त्री०मृतदाह-अन्तिम-संस्कार
अन्दू स्त्री० निगड-ज़ंजीर
अन्ध त्रि० दोनों आखोंसेनदेखने वाला
अन्धकार पु० न० तम-अन्धेरा
अन्धकूप पु० अन्धेरा कुआ। जहाँ बहुत अन्धेरा हो। व्यतिरेक।
अन्यत्र अ० बिना, दूसरी जगह,
अन्यथा अ० नहीं तो। दूसरीरीति से, बिना, झूठ।
अन्यदा अ० कालान्तर में। फिर कभी
अन्याय पु० अनुचित, असंगत। उल्टा जुल्म।
अन्योन्य त्रि० परस्पर, आपस में
अन्योन्याभाव पु० आपस में एक दूसरे का न होना।
अन्योन्याश्रय त्रि० एक दूसरेका सहारा
अन्वय पु० वंश। पदोंकी परस्पर आकाङ्क्षा।
अन्वयव्याप्ति स्त्री०अन्वयके साथ नियमसे रहना जैसे जहाँ धूम होगा वहाँ अग्नि अवश्य होगा
अन्वयसर्ग पु० जैसा चाहते हो वैसा करो ऐसी आज्ञा।
अन्वादेश पु० कहे हुये को पुनः कहना। जैसे इसने व्याकरण तो पढ़ लिया है अब गणित पढ़ाइये।
अन्वेषण न० खोज ढूंढना वाञ्छा चाह।
अप् स्त्री० जल नीर, पानी
अप अ० वियोग विकार,उलटापन
अपकार पु० बुराई, अनिष्ट, वैर, दुश्मनी।
अपकृष्ट त्रि० अधम, नीच। हीन।

अपक्रम पु० पलायन, भागना, अध्रुवि

अपक्रिया स्त्री० द्रोह, वैरअपकार

अपक्रोश पु०निन्दा,बुराई अपवाद

अपक्षेपण न० नीचे को फेंकना।

अपचयपु०हानि नुकसान,घटाना

अपचार पु० भ्रष्टाचार, बुराकाम।

अपत्य न० सन्तान। औलाद।

अपत्रप त्रि० लज्जाहीन, बेशरम।

अपथ न० कुमार्ग, बुरा रास्ता।

अपथ्य त्रि० हानिप्रद वस्तु नुक सान देने वाली चीज़।

अपदेश पु० छल, बहाना, लक्ष्य निशान, निमित्त।

अपनयन न० दूरकरना, खण्डन करना

अपभ्रंश न०गिरना अशुद्धोच्चारण

अपमान न० अवज्ञा निरादर बे इज्ज़ती

अपरति स्त्री विराग हटजाना।

अपरत्र अ परलोक में,पीछे दूसरा समय।

अपराध पु० पातक पाप गुनाह।

अपराह्न पु०दिनका तीसरा पहर

अपरिग्रह पु० स्वीकार न करना दान न लेना।

अपरिच्छिन्न त्रि० इयत्ता रहित असीम। बेहद्

अपरेद्युस् अ० दूसरे दिन परसों

अपरोक्ष न० प्रत्यक्ष। सामने

अपर्याप्त त्रि०अपूर्ण। जो पूरानहो

अपलाप पु०सत्यकोछिपाना,स्वीकार न करना।

अपवाद पु० निन्दा,बाधकविरोध

अपवारण न० अन्तर्धान। छिपना पर्दा।

अपाय पु० नाश, हटाना, दुःख, आपत्ति

अपितु अ० किन्तु। यदि यद्यपि।

अपिधान न० ढकना। आच्छादन

अपूप पु० पूड़ा। पूआ।

अपेक्षा स्त्री० आकांक्षा। निस्बत

अबाध त्रि० जिसमें बाधा न हो।

अब्ज न० कमल पङ्कज

अब्द पु० बादल। मोथा। सम्वत्

अब्धि पु० समुद्र। सागर

अभ्र न० बादल। मेघ

अभय न अर्थ का नहोना। बेडर

अभाव पु० न होना। मरना

अभिज्ञ त्रि० चतुर,परिचितजानकार

अभिख्या स्त्री० प्रथम उपका नाम

अभिधेय त्रि॰ नाम वाला।
अभिहनन न॰ दोनो ओरसेघाघना
अभिनीत त्रि॰ सीखा हुआ। शिक्षित।
अभिप्राय पु॰ मतलब। आशय।
अभिभव पु॰ पराजय।हारतिरस्कार
अभिमत त्रि॰ सम्मत। आदृत
अभिमान पु॰ अहङ्कार। दर्प। घमण्ड
अभिमुख। त्रि॰ सम्मुख सामने।
अभियुक्त त्रि॰ प्रतिवादी। मुल्जिम
अभियोग पु॰ मुकद्दमा।
अभिराम त्रि॰ सुन्दर प्रिय मनोहर
अभिरूप पु॰ पण्डित, चन्द्रमा, मनोहर, कामदेव।
अभिलाव पु॰ काटना। छेदना
अभिलाप पु॰ इच्छा,चाह,मनोरथ लोभ।
अभिवाद पु॰ प्रणाम, वन्दना।
अभिवादन न॰ वाचिक प्रणाम, नमस्कृति
अभिविधि पु॰ मर्यादा, व्याप्ति, यहां से यहां तक
अभिव्यक्त पु॰ प्रत्यक्ष, प्रकाशित, रोशन।
अभिव्याप्ति स्त्री॰पूरी तरहसे मिलना,सम्पूर्ण अङ्गोंसे सम्बन्ध
अभिशाप पु॰ मिथ्या, अपवाद, शाप।
अभिषङ्ग पु॰ तिरस्कार, निन्दा।
अभिषेक पु॰पदपर नियत करना तिलक
अभिसन्ताप पु॰शाप देना तपना
अभिसन्धान न॰वञ्चन प्रतारण, ठगना, अनुराग।
अभिसम्पात पु॰गिरना, पतन।
अभिसर त्रि॰ अनुचर, सेवक।
अभिसर्जन न॰ देना वध, खून।
अभिसार पु॰ बल, युद्ध सहाय।
अभीक त्रि॰भमुक,स्वामी दयाहीन
अभीक्ष्णम् अ॰ बारम्बार, नित्य। हरएक।
अभीरु पु॰ निर्भय। [ चाहाहुआ
अभीष्ट त्रि॰वाञ्छित,प्रिय,मनोहर
अभेद पु॰ एक रूप। बिनाफर्क।
अभ्यङ्ग पु॰ तेल आदिका मलना
अभ्यञ्जन न॰ तेल लगाना।
अभ्यन्तर न॰बीच। भीतर।
अभ्यर्ण त्रि॰समीप, पास,निकट
अभ्यवहार पु॰ भोजन, खाना।

अभ्यसन न• अभ्यास। बार २ एक काम को करना।
अभ्यागत पु• अतिथि, महात्मा।
अभ्याश पु• समीप अवश्यमेव।
अभ्यास पु• एककार्यको बार २ करना महावरा
अभ्याहार पु• मोजन। आहार देखते २ चुरालेना
अभ्युच्चय पु• अभ्युदय। वृद्धि। तरक्की।
अभ्युत्थान न• आदरसे उठकर आगे लेना। उठना।
अभ्युदय पु• वृद्धि। बढ़तीतरक्की
अभ्युपगम पु• मानलेना। निकट आगया। युक्ति, दलील।
अभ्युपाय पु• स्वीकार। मंजूर। अच्छा उपाय
अभ्यूह पु• तर्क। दलील
अम पु• रोग। बिना पकाफलादि
अमङ्गल पु• अप्रसन्नता। एरंड का वृक्ष।
अमत्र न• भोजनका पात्र बर्तन।
अमर पु• जो मरे नहीं।
अमराद्रि पु• सुमेरु पर्वत।
अमर्ष पु• क्रोध। गुस्सा कोप
अमर्षण त्रि• क्रोधी गुस्सैवाला
अमल न• निर्मल। साफ दोष रहित।
अमात्य पु• मन्त्री। मन्शु। वजीर
अमित्र पु• शत्रु। दुश्मन। वैरी।
अमुत्र न• परलोक दूसरा जन्म।
अमूर्त त्रि• जिसका आकार न हो आकाश। वायु। आत्मा
अमृतफला स्त्री• अमलकी। आमला
अमृतवल्ली स्त्री• गुडूची गुर्च
अमेध्य न• अपवित्र। नापाक
अमोघ त्रि• सफल जो व्यर्थ न हो
अम्बक न• नेत्र। आँख। लोचन
अम्बर न• आकाश। वस्त्र कपड़ा
अम्बष्ठ पु• चिकित्सक। हकीम
अम्बा स्त्री• जननी माता
अम्बालिका स्त्री• विचित्र वीर्य की मा पाण्डुकी मा।
अम्बिका स्त्री• धृतराष्ट्र की माता
अम्बु न• जल। पानी। तोय।
अम्बुकणा स्त्री• पानीकी बूंद
अम्बुज न• कमल। चन्द्रमा
अम्बुद पु• मेघ। बादल
अम्बुधि पु• समुद्र। सागर
अम्बुरुह न• पद्म, कमल।

अवतार पु॰ जनम, पारद्दोनागङ्गादि
अवदात पु॰ श्वेत, सुन्दर चिट्टारंग
अवदारण न॰ खनित्र, कुद्दाल
अवद्य त्रि॰ अधम, नीच, पापी
अवधान न॰ मनोयोग, गौर अवधारी
अवधारण न॰ निश्चयकरण
अवधि पु॰ सीमा, हद्द, काल,
अवन न॰ प्रीणन, तसल्ली, रक्षण
अवनत त्रि॰ नम्र, झुकाहुआ।
अवनी स्त्री॰ पृथिवी, जमीन।
अवन्तिका स्त्री॰ उज्जैन
अवपात पु॰ नीचे गिरना
अवमानना स्त्री॰ अपमान। बेअदबी
अवयव पु॰ शरीरके भाग, आजा
अवर त्रि॰ चरम, आखिरी पिछला
अवरति स्त्री॰ विराम, ठहरना। अन्त
अवरूढ त्रि॰ अवतीर्ण उतरा हुआ
अवरोध पु॰ निरोध, रोक
अवरोह पु॰ अवतरण, उतरना।
अवलम्ब पु॰ आश्रय, सहारा, शरण।
अवलिप्त त्रि॰ अहङ्कारी, मगरूर
अवलेप पु॰ गर्व, अहङ्कार, गरूर
अवलेह पु॰ चटनी।
अवलोकन न॰ दर्शन, देखना।
अवश त्रि॰ नस्वाधीन, परवश बेबस
अवशिष्ट त्रि॰ बाकी, अधिक, भिन्न
अवश्य अ॰ त्रि॰ सर्वथा, जरूर
अवसर पु॰ प्रस्ताव, प्रसंग, समय मौका।
अवसर्प पु॰ चर। दूत। कासिद
अवसान न॰ विराम, समाप्ति आखीर, हद्द
अवस्कन्द पु॰ शिविर, छावनी, आक्रमण
अवस्कर पु॰ कूड़ा
अवस्तार पु॰ जवनिका कनात, पर्दा
अवस्था स्त्री॰ आयु। उम्र दशा। हालत
अवस्थान न॰ स्थिति, जगह
अवस्रंसन न॰ अधःपतन। नीचे गिरना
अवहेल न॰ स्त्री॰ अनादर। बेअदबी
अवाङ्मुख त्रि॰ जिसका नीचे को मुख हो।
अवाच्य न॰ जो कहनेके योग्य नहो
अवि पु॰ भेड़। बकरा। सूर्य।
अवितथ न॰ सत्य। सच [कानहोना
अविद्या स्त्री॰ ज्ञान न हुआ अविद्या

अंवलीत पु० अशिक्षित । न सीखा हुआ ।
अविरत त्रि०लगातार विरामशून्य
अविरल त्रि०सघन निविड मिला हुआ
अविवेक पु० अज्ञानता । वेवकूफी
अविश्रान्त त्रि०विरामशून्य।लगातार
अविस्पष्ट न० गोलमाल जो साफ साफ न हो
अवेक्षण न०दर्शनादेखनादेखभाल
अव्यय पु० सर्वविभक्तियों तथा सर्व वचनों एवं जो सर्वलिंगों में सम रहता हो
अशन न० भोजन । खाना
अशनाया स्त्री०भूख भति भूख ।
अशनि पु० वज्र । बिजली ।
अशरीर त्रि०जिसका शरीर न हो परमात्मा ।
अशित त्रि० भक्षित खाया हुआ ।
अशिश्वी स्त्री० पुत्र विहीनासन्तो । वेभौलाद औरत
अशीति स्त्री० अस्सी ८०
अशुभ त्रि० पाप । अमङ्गल
अशेष त्रि० समस्त । सब
अशोच्य त्रि० जो शोक करने के योग्य न हो ।
अशौच अपवित्रता । नापाकी ।
अश्मरी स्त्री० पथरी की बीमारी
अश्रान्त त्रि० सन्तत ।लगातार न थका हुआ ।
अश्रु पु० आँसू । नेत्र जल ।
अश्रुत त्रि० जो सुना नहो । अनसुना
अश्लील न० ग्राम्यभाषा । गाली गलौज ।
अश्व पु० घोटक । घोड़ा
अश्वतर पु०खिच्चर अश्वतर
अश्वमुख पु०घोड़े कासा मुँहवाला
अश्वमेध पु० यज्ञविशेष
अश्ववार पु० सवार । घुड़चढ़ी ।
अश्वारि पु० भैंसा । महिष ।
अश्वारोह पु० सवार । घोड़ेपर चढ़नेवाला ।
अषाढ पु० असाढ़ापाढ़मासकानाम
अष्टधा प०अष्टप्रकार ।आठतरहसे
अष्टधातु पु० सोना चादी तांबा पीतल कांसो जस्ता कलीलोहा
अष्टमी स्त्री आठें एकतिथिकानाम
अष्टांग पु०योग विशेष०यम नियम आसन प्राणायाम प्रत्याहार ध्यान धारणा समाधि ।

असंख्य त्रि० जिसकी संख्या न हो। बेशुमार।
असभ्य खल। नीच। पामर।
असमञ्जस न० असंगत। जो युक्तियुक्त न हो।
असमय पु० दुष्काल। बेवक्त।
असमर्थ त्रि० दुर्बल। अशक्त। कमजोर।
असम्मत त्रि० अनभिमत। उलटा बरक्स। [अपभ्रंश
असाधु त्रि० असज्जन। दुरात्मा
असाध्य त्रि० जिस का उपाय न होसके। दुर्दम।
असाम्प्रतम् अ० अयुक्त। ना मुमकिन। बेमौका। [निःसार
असार पु० जिस में सार न हो।
असि पु० तलवार। खड्ग तरवार
असिधेनुका स्त्री० छुरिका। छुरी।
असु पु० प्राण। चित्त। दिल।
असुख न० दुःख। क्लेश। तकलीफ
असुर पु० सूर्य। रात्रि। दैत्य।
असूयक त्रि० गुणों में दोष लगाने वाला। चुगलखोर।
असूया स्त्री० निन्दा। बुराई।
अस्तम् अ० नाश। तबाह होना।
अस्तमन न० अस्त होना सूर्यादि का छिपना।
अस्ति अ० स्थिति, विद्यमानता, मौजूदगी
अस्तु अ० आज्ञा, ऐसाहो, थोड़ा
अस्त्यान न० भर्त्सन, मलामत मिराक्ष। [हथियार
अस्त्र न० फेकने योग्य बाण आदि
अस्थान न० नामुनासिब जगह।
अस्नाविर न० नाड़ीनसोंसे रहित
अस्मद् त्रि० हम, आत्मवाचीसर्वनाम
अस्मिता स्त्री० मोह मिथ्या ज्ञान।
अस्वतन्त्र त्रि० पराधीन, परवश।
अहंयु त्रि० अहङ्कारी, घमंडी।
अहङ्कार पु० अभिमान, गरूर।
अहम्मति स्त्री० अज्ञान, अविद्या, भ्रम। [दिनका मास
अहर्गण पु० दिनों का समूह ३०
अहर्दिव न० प्रतिदिन, रोजमर्रा।
अहर्मुख पु० दिन का प्रथम भाग, प्रत्यूष प्रातः।
अहस्कर पु० सूर्य, भानु। सूरज।
अहह अ० आश्चर्य, खेद, अति क्लेश।
अहार्य्य पु० जो चुराया न जासके

अहि पु० सांप, सर्प, सूय, मीन।
अहिंसा स्त्री० मन वाणी कर्म से किसीको दुःख न देना।
अहित पु० दुखद् अमकूल दुःख देने वाला।
अहिलता स्त्री० पानकी बेल।
अहीरणि पु० दो मुख वाला सांप
अहो अ० शोक करुणा धिक्कार विषाद, सम्बोधन [ धकान।
अहोयत अ०शोक बोधक दया अम
अहोरात्र पु० रातदिन। अहर्निश
अह्नय अ० शीघ्र जल्दी।

## ( आ )

आकम्पित त्रि० कांपता हुआ।
आकर पु०खान धातु निकालनेका स्थान।
आकर्षिक पु० अयस्कान्त चुम्बक
आकलन न०इच्छा गिनती, सोचना
आकस्मिक त्रि०अचानक एकाएकी
आकांक्षा स्त्री०चाह,इच्छा,अभिलाष।
आकाय पु०निवास गृह।श्मशानाग्नि
आकार पु० मूर्त्ति मनका अभिप्राय स्वरूप।
आकारणा स्त्री० बुलाना, पुकारना
आकालिक त्रि०बिना समय,बेवक्त पैदा हुई चीज।
आकाश पु० गगन, आसमान।
आकाशवल्ली स्त्री० अमरबेल।
आकुञ्चन न०सकोड़ना,सकोच।
आकुल त्रि०व्याकुल,घबराया हुआ।
आकृति स्त्री० आकार, शकल।
आक्रन्द पु० ऊंचे स्वर से रोना चिल्लाना
आक्रम पु० पगसे दबाना। चढ़ाई करना। [ स्थान
आक्रीड पु० खेलकी जगह क्रीड़ा
आक्रोश पु० निन्दा करना शाप। पुकारना।
आक्षीव पु०मत्त मतवाला,पागल
आक्षेप पु०कलङ्कलगाना तानादेना
आख पु० खनित्र, फावड़ा [ खोदने वाला।
आखनिक पु० चोर, सुअर चूहा,
आखु पु० चूहा, चोर, सुअर।
आखेट पु० मृगया शिकार।
आखेटिक पु० शिकारी भयानक
आख्या स्त्री०संज्ञा नाम कहना।
आख्यात त्रि० कहागया, वर्णन-कियागया।
आख्यातृ त्रि०कहनेवाला अध्यापक

आख्यान न० इतिहास कथा कहानी
आख्यायिका स्त्री० कथा, कहानी
आगत त्रि० उपस्थित, हाजिर, आगया।
आगम पु० आना, शास्त्र।
आगस् न० अपराध,पाप चूक,भूल
आगार न० स्टेशन,पड़ाव, स्थान।
आघात पु० चोट, आहनन।
आघ्राण न० गन्धकाले।।,गन्धग्रहण सूंघना।
आचार पु० चालचलन व्यवहार।
आचार्य पु० शिक्षक, ज्ञानदाता, अध्यापक।
आच्छन्न त्रि० ढका हुआ, ढपला, हुआ।
आच्छादन न० वस्त्र, कपड़ा, पर्दा
आच्छिन्न न० कट हुआ। पलसे पड़ाहुआ।
आजि स्त्री० समरभूमि। लड़ाईकी जगह। [गुजर
आजीव पु० जीविका, निर्वाह,
आज्ञा स्त्री० निर्देश शासन, हुक्म
आज्य न० घृत, घी।
आञ्जनेय पु० हनुमान्।
आटविक त्रि० जङ्गली वनचर।
आटोप पु० अहङ्कार, वेग जोर।
आडम्बर पु० हर्ष। खुशी, अहङ्कार, वेग
आढक पु० न० अरहर,अन्नविशेष
आढ्य त्रि० पु० क, मिलाहुआ, मालदार
आतङ्क पु० रोग, सन्ताप। भय।
आतप पु० पीड़ा, गर्मी धूप।
आतपत्र न० छाता। छतरी
आतिथ्य न० अतिथि सेवा।
आतुर त्रि० रोगी,पीड़ित दुखिया
आत्मघोष पु० काक, कौवा,कुत्ता
आत्मज पु० पुत्र, बेटा, लड़का।
आत्मदर्श पु० दर्पण शीशा।
आत्मनीन त्रि० अपना पुत्र, स्वहितकारी
आत्मम्भरि पु० अपनाही पेट भरनेवाला पेटू
आत्मरक्षा स्त्री० अपना रक्षण। स्वपालन। अपना बचाव
आत्मार्थीन पु० अपने वश पुत्र।
आत्मसात् अ० अपने साथ अपने काबू में।
आत्मीय त्रि० स्वकीय। अपना।
आदर पु० मान, प्रतिष्ठा, इज्जत।
आदर्श पु० दर्पण, नमूना।

आदान न० लेना, ग्रहण।
आदि पु० प्रथम पहिले होना
आदित्य पु० सूर्य। सूरज। –
आदिपुरुष पु० ईश्वर,परमात्मा।
आदिम पु० पहिले हुआ। आदि
का आदम। [किया गया।
आदृत त्रि० पूजा गया। आदर—
आदेश पु० आज्ञा हुकम इत्तिला
आद्य त्रि० प्रथम हुआ। प्रथम
आद्यून त्रि० जिस सर्वदा खाने
का ही ध्यान रहे
आधमर्ण्य न० कर्जा। [आसरा।
आधार पु० अधिकरण आश्रय।
आधि पु० मनोव्यथा मनकी पीड़ा
आधिक्य न० बहुतायत ज़ियादती
आधिदैविक त्रि० अग्नि आदि से
उत्पन्न हुआ दुख। [पना।
आधिपत्य न० स्वामित्व मालिक
आधिभौतिक त्रि० व्याघ्र सर्पादिक
से उपजा दुःख। [मया
आधुनिक त्रि० इदानींतन अबका,
आधेय त्रि० एक वस्तु के ऊपर
दूसरी वस्तु जैसे चौकी पर
पुस्तक। [रोग।
आध्मान पु० पेटका फूलना। वायु

आध्यात्मिक त्रि० शोक मोह
ज्वरादिसे पैदा हुआ दुख।
आध्यान न० चिन्ता। शोच। फिक्र
आनक पु० युद्धका बाजा। मृदङ्ग।
आनत त्रि० झुका प्रणाम,विनययुक्त
आनन न० मुख। मुंह।
आनन्द पु० हर्ष। सुख। [illegible]।
आनन्दमय पु० जिससे प्रसन्नता
ही प्रसन्नता हो।
आनाय पु० जाल फांसा।
आनाह पु० [illegible]। कब्ज
आनुकूल्य न० अनुकूलता। मुआ-
फिक [अटकल से हुआ।
आनुमानिक त्रि० अनुमान से।
अनृत त्रि० जिसके मिथ्या कार्य
हों झूठा। झूठ।
आन्तर त्रि० बीच। बीच का
आन्दोलन न० बारम्बार झोलना हलाना
आन्धसिक पु० पाचक रसोइया
आन्वीक्षिकी स्त्री० तर्कविद्या। इल्म
मन्तक।
आपगा स्त्री० नदी। दरिया। [बाज़ार
आपण पु० दूकान,क्रयविक्रयव्यव-
आपणिक त्रि० दुकानदार,व्यापारी
आपात पु० गिरनेका समय। मार्ग

आपान न० जहां बहुत से शराबी मिलकर शराब पीते हैं।शराब पीने का स्थान। [थोड़ामोटा
आपीन न० ऊध। प्रेम। स्फीत।
आपृच्छा स्त्री० आलाप पूछना। बातचीत।
आप्तकाम त्रि० जिसने अपनी इच्छा पूरी करली हो।
आप्लव पु० स्नान, नहाना।
आविल त्रि०कलुष।काला।नासाफ़
आभरण न० भूषण।जेवर।गहना।
आभा स्त्री० चमक। शोभा।
आभाषण न० आलाप।बातचीत।
आभास प०प्रतीति। प्रतिबिम्ब
आभीक्ष्ण्य न० पौन पुन्य। बार बार होना।
आभीर पु० अहीर। ग्वाला।
आभीरपल्ली स्त्री०ग्वालों का घर।
आम त्रि०अपक्व। जो पका न हो अजीर्ण रोग। [बावत
आमन्त्रण न०बुलाना। निमन्त्रण
आमय पु०मारना।रोग।खौंचागया।
आमर्दन न०रगड़।छूना।बिचारना।
आमर्ष पु० क्रोध। गुस्सा।
आमलक पु० आमलावृक्ष।

आमाशय पु० नाभि और स्तनोंके बीचका भाग। अपाक भाग।
आमिष न० पु०मांस। उत्कोच।
आमोद पु० बहुतगन्ध।हर्ष।खुशी। सुन्दर। लास।
आम्नाय पु० वेद। आगम। निगम
आम्र पु०आमकापेड़।आमकाफल
आम्रेडित त्रि०बारबारकहा बचन।
आय पु० आमदनी।
आयत त्रि०लम्बा। तूल
आयतन न०आश्रम बैठक। विश्राम स्थान। [आसहद।
आयत्त त्रि० आधीन। वशीभूत।
आयाम पु० दैर्घ्य। लम्बाई
आयास पु० परिश्रम। मेहनत।
आयु पु० न० जीवनकाल। उम्र
आयुध न० अस्त्र हथियार। प्रहरण मात्र।
आयुर्वेद पु० चिकित्साशास्त्र, तिब
आयुष्य त्रि०आयु हितकारी पथ्य हितकारी।
आयोजन न० लगाना। जोड़ना। उद्योग मिहनत।
आयोधन न०युद्धभूमि,लड़ना युद्ध
आरट्टज पु० अरट्ट देशका घोड़ा।

आरब्ध त्रि० आरम्भ किया गया।
 शुरू किया गया
आरम्भ पु० शुरू। त्वरा। उद्यम
आरात् म० समीप, पास नजदीक
आराधन न० उपासना।पूजन।तोषण
आराम पु० उपवन। बाग
आरोग्य न० रोगका न होना।तन्दु
 रुस्ती।
आरोप पु० भीरमें और धर्मप्रतीत
 होना जैसे रस्सी में सांपका
 ज्ञान।
आरोह पु० चढ़ना। आरोहण
आर्जव पु० सरलता। सीधापन
आर्त त्रि० दुःखों पीड़ित।
आर्द्र त्रि० गीला। जलसिक्त।
आर्द्रक न० अदरक [शुद्ध
आर्य पु० सज्जन। साधु स्वामी
आर्यपुत्र पु० पति मालिक।
आर्यमिश्र त्रि० श्रेष्ठ मान्य
आर्यावर्त्त पु० पवित्रभूमिभारतवर्ष
आर्ष त्रि० ऋषियों से बनायाहुआ
 शास्त्र
आलभन न० स्पर्श छूना पाना
आलम्ब पु० आश्रय सहारा मदद
आलम्भ पु० सम्यक्प्राप्ति अच्छे
 प्रकार प्राप्त होना छूना
आलय पु० स्थान गृह घर खाना
आलवाल न० थाला क्यारा
आलस्य न० सुस्ती प्रमाद आलसी
आलाप पु० कथोपकथन सम्भा-
 षण बातचीत [भ्रमर।
आलि-ली स्त्री० सेतु पुल। सखी।
आलिङ्गन न० प्रीतिपूर्वक आपसमें
 मिलना। चिपटना। लिपटना
आलिम्पन न० मङ्गलार्थलेपन।
आवरण न० ढाल। पर्दा।
आवर्त्त पु० जलका घूमना। भ्रमर।
आवर्त्तन न० पिलोना। आलोड़न।
आवर्त्तित त्रि० लौटाया गया।
 अभ्यास किया गया।
आवश्यक त्रि० जरूरी।
आवसथ पु० निवासस्थान। गृह
आवास पु० निवासस्थान। घर
आवाहन न० बुलाना। पुकारना
आवृत्ति स्त्री० अभ्यास। बार २
 गुणना। लौटना
आवेश पु० अहङ्कार क्रोधागुस्सा।
आवेग पु० घबराहट। चिन्ता।शोक
आशंसु त्रि० इच्छुक। उम्मेदवार
आशङ्का स्त्री० त्रास। डर। संशय शक
आशय पु० अभिप्राय।मतलब आधार

आशा स्त्री० उम्मेद । दिशा । इच्छा
आशित त्रि० भुक्त । खाया हुआ
आशीर्वाद पु० आशीर्वचन । मङ्गल वचन । असीस [ सूर्य ।
आशुग पु० शीघ्रचलनेवाला । वायु
आशुतोष त्रि० शीघ्रप्रसन्न होनेवाला
आश्रम पु० ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वान प्रस्थ, संन्यस्त
आश्रय पु० आसरा । सहारा । मदद
आश्रित त्रि० शरणागत, शरणमेंपड़ा
आश्वास पु० आश्रयदान तसल्ली
आषाढ पु० असाढ़ एक मासकानाम
आसन न० उपवेशन । बैठना
आसन्न न० समीप पास नजदीक
आस्तिक त्रि० ईश्वर और वेदका मानने वाला ।
आस्तीर्ण त्रि० फैलाहुआ । विस्तृत
आस्था स्त्री० आशा । उम्मेद
आस्पद न० प्रतिष्ठा । इज्जत
आस्य न० मुख । आनन
आस्वाद पु० स्वाद । रस सुवाद।
आहव न० युद्ध । संग्राम
आहार पु० भोजन । खाना । [ इप
आहोस्वित् अ० अथवा । प्रश्न विक-
आह्निक त्रि० दैनिक, रोजाना, रोजी
आह्लाद पु० प्रसन्नता हर्ष खुशी
आह्वान न० बुलाना । आकरण ।

( इ )

इक्षु पु० गन्ना, मीठे रसवाला पौधा
इक्षुसार पु० गुड़ गन्नेका रस ।
इक्ष्वाकु पु० सूर्यवंशी प्रथमराजा
इङ्गित न० मर्माभिप्राय, आशय, सूरत
इच्छा स्त्री० अभिलाष । चाह
इज्या स्त्री० यज्ञ । दान । मिलाप
इतर त्रि० अन्य, और, भिन्न, नीच
इतरेतर त्रि० अन्योन्य । परस्पर । [आपस में
इतस् अ० यहांसे इधरसे । यहा
इतस्ततः अ० इधर उधर
इति अ० निदर्शन प्रकार, । समाप्ति
इतिहास पु० पुरावृत्त तवारीख
इत्थम् अ० इसप्रकार । इसतरह
इदम् अ० यह
इदानीम् अ० इससमय । इसवक्त,
इद्ध न० दीप्त । प्रकाश । रोशन
इध्म न० काष्ठ लकड़ी
इन पु० सूर्य । स्वामी । मालिक
इन्दु पु० चन्द्र । चांद
इन्दुमती स्त्री० अजराजाकी स्त्री ।
इन्द्र पु० सूर्य । परमात्मा

इन्द्रजाल न० कपटमाया।बाजीगरी
इन्द्रजालिक त्रि० छलिया मदारी
इन्द्रप्रस्थ न० देहलीनगर
इन्द्रिय न० श्रोत्र, त्वचा, चक्षु जिह्वा।
नासिका, हस्त, पाद, पायु,
उपस्थ, वाक् मन। ध्यास
इन्द्रियार्थ पु० इन्द्रियों का विषय।
शब्दादि।
इन्धन न० काष्ठ, लकड़ी
इयत्ता स्त्री० सीमा। हद परिमाण
इरा स्त्री० भूमि।पृथ्वी। जमीन
इषु पु तीर बाण [दो।मूण
इषुधि पु० जहां बाण रक्खा जाता
इष्टका स्त्री० ईंट
इष्टि स्त्री० यज्ञ। क्रतु। होम
इह अ० इस समय। यहां

( ई )

ईक्षण न० दर्शन। देखना
ईदृश त्रि० ऐसा। इस तरह का
ईप्सित त्रि० चाहागया। इष्ट
ईर्म न० व्रण। फोड़ा। जख्म
ईर्ष्या स्त्री० वैर हसद [परमेश्वर
ईश्वर पु० जन्मादि से रहित।
ईश पु० स्वामी। परमात्मा
ईषत् अ० अल्प। थोड़ा। कुछ
ईषद्गर्भ पु० कुछगर्म
ईहा स्त्री० चेष्टा।वाञ्छा चाह
ईहित त्रि० चाहागया

( उ )

उक्त त्रि० कथित। कहागया
उक्ति स्त्री० कथन। कहना
उग्रसेन पु० कंसका पिता
उचित त्रि० यथार्थ। मुनासिब।ठीक
उच्च त्रि० उन्नत। ऊंचा
उच्चतरु पु० नारियलका पेड़
उच्चाटन न० उत्पाटन।उखाड़ना
उच्चार पु० उच्चारण। कहना मल।
विष्ठा गू।
उच्चावच त्रि० तरह२केअनेकप्रकारके
उच्छित्ति स्त्री० उच्छेद।नाश तबाह
उच्छिष्ट त्रि० खानेसेबचरहा।झूठा
उच्छीर्षक न तकिया उपधान
उच्छून त्रि० स्फीत। फूला हुआ
उच्छेद पु० छेदन तोड़ना विनाश
तबाह
उज्जयिनी स्त्री० अवन्तीपुरी उज्जैन
उज्ज्वल त्रि० दीप्त चमकताहुआ
उञ्छन पु० कण कणा।गिरेहुए अन्न
को बटोरना।
उड्डीन न० उड़ना। उड़जाना।

आशा स्त्री० उम्मेद । दिशा । इच्छा
आशित त्रि० भुक्त । खाया हुआ
आशीर्वाद पु० आशीर्वचन । मङ्गल वचन । असीस [ सूर्य ।
आशुग पु० शीघ्रचलनेवाला । वायु
आशुतोष त्रि० शीघ्रप्रसन्न होनेवाला
आश्रम पु० ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ संन्यस्त
आश्रय पु० आसरा । सहारा । मदद
आश्रित त्रि० शरणागत शरणमेंपड़ा
आश्वास पु० आश्रयवान तसल्ली
आषाढ़ पु० असाढ़ एक मासकानाम
आसन न० उपवेशन । बैठना
आसन्न न० समीप पास, नजदीक
आस्तिक त्रि० ईश्वर और वेदका माननेवाला ।
आस्तीर्ण त्रि० फैलाहुआ । विस्तृत
आस्था स्त्री० आशा । उम्मेद
आस्पद न० प्रतिष्ठा । इज्जत
आस्य न० मुख । आनन
आस्वाद पु० स्वाद । रस सुमाद।
आहव न० युद्ध । संग्राम
आहार पु० भोजन । खाना । [ वा
आहोस्वित् अ० अथवा । प्रश्न विकआह्निक त्रि० दैनिक, रोजाना, वैली
आह्लाद पु० प्रसन्नता हर्ष खुशी
आह्वान न० बुलाना । आकरण ।

( इ )

इक्षु पु० गन्ना मीठे रसवाला पौंड़ा
इक्षुसार पु० गुड़ गन्नेका रस ।
इक्ष्वाकु पु० सूर्यवंशी प्रथमराजा
इङ्गित न० मनोभिप्राय आशय सूरत
इच्छा स्त्री० अभिलाष । चाह
इज्या स्त्री० यज्ञ । दान । मिलाप
इतर त्रि० अन्य, और भिन्न, नीच
इतरेतर त्रि० अन्योन्य । परस्पर । [आपस में
इतस् अ० यहांसे इधरसे । यहां
इतस्ततः अ० इधर उधर
इति अ० निदर्शन प्रकार । समाप्ति
इतिहास पु० पुरावृत्त तवारीख
इत्थम् अ० इसप्रकार । इसतरह
इदम् अ० यह
इदानीम् अ० इससमय इसवक्त
इद्ध न० धूप । प्रकाश । रोशन
इध्म न० काष्ठ लकड़ी
इन पु० सूर्य । स्वामी । मालिक
इन्दु पु० चन्द्र । चांद
इन्दुमती स्त्री० अजराजाकी स्त्री ।
इन्द्र पु० सूर्य । परमात्मा

इन्द्रजाल न० कपटमाया।बाजीगरी
इन्द्रजालिक त्रि०छलिया मदारी
इन्द्रप्रस्थ न० देहलीनगर
इन्द्रिय न०श्रोत्र, त्वचा,चक्षु जिह्वा।
नासिका, हस्त, पाद, पायु
उपस्थ, वाक मन । हवास
इन्द्रियार्थ पु०इन्द्रियों का विषय।
शब्दादि ।
इन्धन न० काष्ठ, लकड़ी
इयत्ता स्त्री०सीमा। हद परिमाण
इला स्त्री०भूमि।पृथ्वी । जमीन
इषु पु० तीर, बाण [हो।सूण
इषुधि पु०जहां बाण रक्खा जाता
इष्टका स्त्री० ईंट
इष्टि स्त्री० यज्ञ । क्रतु । होम
इह अ० इस समय । यहां

( ई )

ईक्षण न० दर्शन । देखना
ईदृश त्रि० ऐसा । इस तरह का
ईप्सित त्रि० चाहागया । इष्ट
ईर्म न० व्रण । फोड़ा । जख्म
ईर्ष्या स्त्री० वैर हसद [परमेश्वर
ईश्वर पु० जन्मादि से रहित ।
ईश पु० स्वामी । परमात्मा
ईषत् अ० अल्प । थोड़ा । कुछ
ईषदुष्ण पु० कुछगर्म
ईहा स्त्री० चेष्टा ।वाञ्छा चाह
ईहित त्रि० चाहागया

( उ )

उक्त त्रि० कथित । कहागया
उक्ति स्त्री० कथन । कहना
उग्रसेन पु० कंसका पिता
उचित त्रि०यथार्थ।मुनासिब।ठीक
उच्च त्रि० उन्नत । ऊँचा
उच्चतरु पु० नारियलका पेड़
उच्चाटन न० उत्पाटन।उखाड़ना
उच्चार पु० उच्चारण । कहना मल।
विष्ठा गू।
उच्चावच त्रि०तरह२केअनेकप्रकारके
उच्छित्ति स्त्री०उच्छेद।नाश तबाह
उच्छिष्ट त्रि०खानेसेबचरहा।झूठा
उच्छीर्षक न० तकिया । उपधान
उच्छून त्रि०स्फीत। फूला सूजा
उच्छेद पु०छेदन तोड़ना विनाश
तबाह
उज्जयिनी स्त्री०अवन्तीपुरी उज्जैन
उज्ज्वल त्रि० दीप्त चमकताहुआ
उञ्छन पु०कण चुना।गिरेहुए अन्न
को बटोरना।
उड्डीन न० उड़ना । पक्षचलना।

उपज्ञा स्त्री० उपदेश किये बिना समझलेना । प्रथमज्ञान
उपढौकन न० भेंट । उपहार । पायन
उपत्यका स्त्री० पर्वत के ऊपरकी भूमि
उपदंश पु० लिंगरोग सूजाक गर्मी
उपदर्शक पु० द्वारपाल । दरबान
उपदा स्त्री० भेंट । रिशवत । उपढौकन
उपदेश पु० शिक्षा नसीहत तालीम
उपद्रव पु० उत्पात मुसीबत जुल्म
उपधा स्त्री० छल । कपट । फरेब
उपधान न० तकिया । शिरोधान
उपधि पु० छल । कपट । छद्म [प्राप्त
उपनत त्रि० उपस्थित । हाजिर ।
उपनय पु० उपनयन यज्ञोपवीत न्यायका एकअवयव ।
उपनयन न० यज्ञोपवीत । जनेऊ ।
उपनाह पु० मर्दम । मरहम ।
उपनिधि पु० न्यास । अमानत
उपनिषद् स्त्री० वेदान्त । ब्रह्मविद्या की पुस्तक
उपनेत्र न० चश्मा । ऐनक । नेत्र
उपन्यास पु० बयानरखना । अमानत ।
उपपति पु० जार । गौणपति । अन्यपति [युक्ति दलील
उपपत्ति स्त्री० सिद्धि । संगति ।
उपपन्न त्रि० युक्तियुक्त । मुनासिब
उपमा स्त्री० समानता । बराबरी
उपमान न० जिससे समानता दीजाय जैसे "चांदके समान मुख"
उपयमन पु० विवाह शादीब्याह
उपयुक्त त्रि० न्याय । ठीक २
उपयोग पु० लगाना । इस्तेमाल
उपरत त्रि० हटाहुआ । निवृत्त । मृत मराहुआ [हटना
उपरति स्त्री० उदासीनता विरति
उपराम पु० निवृत्ति । हटना आराम ।
उपल पु० पत्थर । रत्न । [ज्ञान
उपलब्धि स्त्री० प्राप्ति । हासिल ।
उपवन न० उद्यान । बाग । बना-घटी बन
उपवास पु० भोजन न करना ।
उपास [हाजिर
उपस्थित त्रि० समीपस्थित ।
उपस्पर्श पु० स्पर्श । छूना नहाना
उपहार पु० भेंट । नजर । उपदा
उपांशु अ० छिपाहुआ । अप्रकाश

उपाख्यान न० प्राचीन समाचार
उपागम पु० स्वीकार। मानलेना
उपाधि पु० पदवी। छल। नाम
उपाध्याय पु० अध्यापक मास्टर उस्ताद
उपानह् स्त्री० जूता। जूती।
उपान्त पु० निकट। नजदीक।
उपाय पु० साधन। उपगम। हासिल [इमाम
उपायन न० उपहार। पुरस्कार
उपालम्भ पु० निन्दा। उलाहना।
उपासक त्रि० उपासना करनेवाला सेवक।
उपासन न०शराभ्यासशुश्रूषासेवा
उपेक्षा स्त्री० त्याग। छोड़ना। बेपर्वाही
उप्त त्रि० बोयाहुआ धान्य।
उभयत्र अ० दोनोंस्थान दोनोंजगह
उभयथा अ० दोनोंप्रकार। दोनोंतरह
उरग पु० सर्प। सांप। अहि
उररी अ० स्वीकार। मंजूर
उरश्छद पु० कवच। सनाह बख्तर
उरस् न० वक्षस्थल। छाती सीना
उररीकृत त्रि० स्वीकृत। मंजूर
उर्वरा स्त्री० उपजाऊ भूमि। जरखेज़
उर्वी स्त्री० भूमि। जमीन।
उलूखल न० ऊखरी। उखली
उल्का स्त्री० आकाशसे गिरा हुआ तेजका समूह [हुई लकड़ी
उल्मुक न० अंगारा। लुकटा। जलती
उल्लास पु० प्रकाश। चमक। हर्ष
उल्लेख पु० लिखना। उच्चारण। बोलना
उल्लोच पु० चन्द्रातप। चांदनी।
उल्लोल पु० महातरङ्ग। बड़ीलहर
उल्ब न० जरायु। गर्भको ढाकने वाला चमड़ा। गठा।
उल्बण त्रि० स्पष्ट। साफ। व्यक्त
उशनस् पु० शुक्र।
उशीर न० वीरणमूल। खसखस
उष पु० दिन। गुग्गल। रात्रिशेष
उषस् न० प्रत्यूष। अहर्मुख सुबह
उषा स्त्री० प्रभात। प्रातः। सुबह
उषित त्रि० वासी। पर्युषित। जला हुआ
उष्ट्र पु० क्रमेल। ऊँट।
उष्णांशु पु० सूर्य। सूरज।
उष्णागम पु० निदाघकालगर्मीका समय।
उष्णीष पु० साफा। पगड़ी मुकुट

उपज्ञा स्त्री० उपदेश किये बिना समझलेना । प्रथमज्ञान
उपढौकन न० भेंट । उपहार । पायन
उपत्यका स्त्री० पर्वत के ऊपरकी भूमि
उपदंश पु० लिंगरोग सुजाक गर्मी
उपदर्शक पु० द्वारपाल । दरबान
उपदा स्त्री० भेंट । रिशवत । उपढौकन
उपदेश पु० शिक्षा नसीहत तालीम
उपद्रव पु० उत्पात । मुसीबत । जुल्म
उपधा स्त्री० छल । कपट । फरेब
उपधान न० तकिया । शिरोधान
उपधि पु० छल । कपट । छद्म [प्राप्त
उपनत त्रि० उपस्थित । हाज़िर ।
उपनय पु० उपनयन यज्ञोपवीत न्यायका एक अवयव ।
उपनयन न० यज्ञोपवीत । जनेऊ ।
उपनाह पु० मर्हम, मल्हम ।
उपनिधि पु० न्यास । अमानत
उपनिषद् स्त्री० वेदान्त । ब्रह्मविद्या की पुस्तक
उपनेत्र न० चश्मा । ऐनक । नेत्र
उपन्यास पु० वचनरचना । अमानत ।

उपपति पु० जार । गौणपति । अन्यपति [युक्ति दलील
उपपत्ति स्त्री० सिद्धि । संगति ।
उपपन्न त्रि० युक्तियुक्त । मुनासिब
उपमा स्त्री० समानता । बराबरी
उपमान न० जिससे समानता दी जाय जैसे "चांदके समान मुख"
उपयमन पु० विवाह । शादी ब्याह
उपयुक्त त्रि० न्याय । ठीक २
उपयोग पु० लगाना । इस्तेमाल
उपरत त्रि० हटाहुआ । निवृत्त । मृत । मराहुआ [हटना
उपरति स्त्री० उदासीनता । विरति
उपराम पु० निवृत्ति । हटना आराम ।
उपल पु० पत्थर । रत्न । [ज्ञान
उपलब्धि स्त्री० प्राप्ति । हासिल ।
उपवन न० उद्यान । बाग । बना-वटी बन
उपवास पु० भोजन न करना । उपास [हाज़िर
उपस्थित त्रि० समीपस्थित ।
उपस्पर्श पु० स्पर्श । छूना नहाना
उपहार पु० भेंट । नज़र । उपदा
उपांशु अ० छिपाहुआ । अप्रकाश

कणडू स्त्री० खुजली खाज
कतम त्रि० बहुतों में से कौन एक
कतर त्रि० दो में से कौनसा
कति त्रि० कितने कियत्परिमाण
कतिपय त्रि० कुछ कितने एक
कथङ्कारम् अ० किस रीतिसेकिस तरह
कथञ्चन अ० किसी तरह कैसे
कथञ्चित् अ० किसी न किसी प्रकार से
कथम् अ० किस तरह कैसे [से
कथमपि अ०बड़ी कोशिशसे आदर
कथा स्त्री० कथन कहना कहानी
कदली स्त्री० केला । रम्भा
कदा अ० किस समय । किसवक्त
कदाचन अ०किसी नकिसीसमय
कदापि अ०कभी भी किसी समयमें
कनक न० स्वर्ण । सोना ।
कनकाह्वर पु० धतूरा ।
कनकरस पु० हरताल ।
कनिष्ठ त्रि० छोटा । लघु
कनीनिका स्त्री० आंखकी पुतली
कनीयस् त्रि० छोटा । लघु भाई
कन्था स्त्री० गुदड़ी । कथड़ी
कन्द पु० वृक्षमात्र की जड़
कन्दरा स्त्री०गुहा गुफा । गह्वर ।

कन्दर्प पु० कामदेव
कन्दुक पु० गेंद चौगान
कन्यास्त्री०अनूढाकुमारीविवस्त्रयार्थ
कपट न० पु०छल फरेब धोखा
कपाट स्त्री० पु० किवाड़ कपाटी
कपालिका स्त्री०छोटाखप्परठीकरा
कपि पु० लालचन्दनबन्दर धूमर
कपिलोह न० पीतल पित्तल
कपूय त्रि० नीच कमीना अवशकष्ठ
कपोत पु० पारावत कबूतर
कपोल पु० गाल गण्ड
कफ पु० शरीरका धातु बलगम
कफणि पु० स्त्री० कुहनी
कमठ पु०कच्छप कछुआ कमण्डलु
कमनीय त्रि०कामनायोग्य मनोहर सुन्दर
कमल न० पद्म कमल [लक्ष्मी
कमला स्त्री० सुन्दर स्त्री पदमिनी
कम्प पु० वेपथु कांपना
कम्बल पु०ऊननिर्मितवस्त्र कमरी
कम्बु पु० न० शंख गज हाथी
कम्बोज पु० काबुलदेश
कम्र त्रि० कामुक सुन्दर मनोहर
कर पु० हाथ हस्त किरण
करकाञ्चल न० वरफ
करग्रह पु० विवाह शादी ।

औष्ठ्य पु० वे अक्षर जिन का उच्चारण ओठसे होता है।

( औ )

औचित्य न० उचित। योग्यता। लायकी। [चाह

औत्कण्ठ्य न०महतीच्छा। बड़ी

औत्सुक्य न० उत्कण्ठा बड़ी इच्छा

औदरिक त्रि० केवल पेट भरने में लगाहुआ। पेटू [फैयाजी।

औदार्य न० उदारता। महत्त्व।

औदासीन्य न० उदासीनता। किनारेकशी। [जुल्म

औद्धत्य न०अविनीतता मगरूरी

औलूक न० उल्लुओंका समूह।

औषध न० भेषज। दवा।

औष्ण्य न०सन्ताप। धूप। गर्मी।

औष्ण्य न० धूप। सन्तापगर्मी।

( क )

कंस पु०उग्रसेनकापुत्र,श्रीकृष्णका मामा

कंसकार पु० कसेरा।

ककुद् पु० न० बैल की पीठ का उठा हुआ मास। ठाठ

ककुभ् स्त्री० दिशा। सिम्त साइड

कक्ष पु० काख। बगल। सूखातृण

कङ्कण न० कंगन हाथका जेवर।

कङ्कतिका स्त्री० कंघी। प्रसाधनी।

कङ्कती स्त्री० कंघी केशशोधनी

कङ्गु पु० कगनी। अन्नभेद।

कच्चर त्रि० मलिन। मैला। छाछ

कच्छप पु०कूर्म। कछुआ। [चोली

कञ्चुक पु० लोहेका वर्म चोला।

कटाक्ष पु०तिरछी नजर। तिरछ

कटाह पु० भैंसका बच्चा कड़ा

कटि-टी स्त्री० कमर

कटित्र न०फाछनी लगड़ी करधनी

कटिल्ल पु० करेला कारवेल्ल

कटु न० कडुआ रसभेद

कटुकन्द पु०माहजना अदरक लशुन

कटुत्रय न० सोंठ पीपल मिर्च

कठिन त्रि० क्रूर कठोर बेरहम सख्त

कठिनी स्त्री० चाकमिट्टी खड़िया

कठोर त्रि० कठिन सख्त

कडङ्गर न भुस भूसा पु भाल

कणिक पु० कणिक मैदा गेहू का बारीक आटा

कण्टक पु० कांटा क्षुद्र शत्रु

कण्टकाशन पु० उष्ट्र ऊंट

कण्ठ पु० गला गर्दन मार

कण्ठिका स्त्री कंठी गलेका भूषण

कण्ठीरव पु० सिंह कबूतर

कर्मन् न० जिसको कर्ता करताहै। द्वितीय कारक। [का नतीजा।
कर्मफल न० काम का फल। फल
कर्मव्यतिहार पु० काम का बदला एक दूसरे का काम करना।
कर्मशूर पु० काम करने में बहादुर
कर्मसिद्धि स्त्री० काम का फल
कर्माध्यक्ष पु० कामको देखनेवाला
कर्मिष्ठ त्रि० बहुत काम करने वाला कार्यदक्ष।
कर्मेन्द्रिय न० हाथ। पांव। पायु। उपस्थ। वाक्। [कर्ण रङ्ग
कर्बुर पु० राक्षस। पाप। नानावर्ण।
कर्षक पु० कृषीवल। किसान
कर्षिणी स्त्री० बागडोर लगाम
कर्हि अ० कब। किस समय
कर्हिचित् अ० किसी समय। कभी
कल पु० मीठी और धीमी आवाज़
कलकण्ठ पु० कोइल कोकिला।
कलकल पु० कोलाहल शोला
कलङ्क पु० अपयश। अपवाद। पेट्रुअली। [नितम्ब
कलत्र न० स्वपत्नी अपनी भार्या
कलधौत न० सोना। चांदी।
कलध्वनि पु० कोइल। मोर। कबूतर

कलभ पु० पांच वर्षका हाथी का बच्चा
कलम पु० लेखनी और अन्नभेद
कलम्ब पु० नाली का शाक। शर। तीर
कलरव पु० मीठी आवाज़ वाला। कोइल। कबूतर मीठा और धीमा शब्द
कलल पु० न० जरायु। गर्भ के ढाकने का चमड़ा
कलश पु० घट। घड़ा। गागर
कलह पु० विवाद झगड़ा। लड़ाई मिथ्या [नौका। कपट
कला स्त्री० भाग। अंश। सूत्र।
कलाद पु० स्वर्णकार। सुनार।
कलानिधि पु० चन्द्र चन्द्रमा और
कल्प पु० ब्रह्माका दिन प्रलय वेदाङ्ग
कल्पक पु० नापित। नाई
कल्पना स्त्री० रचना। भेद। फर्ज़
कल्पान्त पु० प्रलय। नाश
कल्मष पु० पाप। मैला। पापी।
कल्माष पु० रंगबिरंगी। काला पीला रङ्ग।
कल्ला त्रि० बधिर। बहिरा। बोरा
कल्लोल पु० महातरङ्ग बड़ीलहर हर्ष
कवच पु० वर्म। कवच।

करणी न० हेतुकारकभेद साधन
करपत्र न० छुरा तलवार पिटारी
करतल न० हाथकी ताली हाथ[ताल
करताली स्त्री० करतलध्वनि सह०
करपल्लव पु० हाथकी अंगुली
करपाल पु० तलवार लाठी सोंटा
करभ पु० हाथीकाबच्चा ऊँटकाबच्चा
करमर्दन पु० हाथका मलना
करवाल पु० तलवार तरवार
करशाखा स्त्री० हाथकी अंगुली
कराल त्रि० विकट भयानक
करिणी स्त्री० हथिनी।
करिन पु० हस्ती हाथी
करीर पु० करीलवृक्ष घड़ा
करीष पु० न० सूखागोबर करस
करुणा स्त्री० दया कृपा मेहरबानी
करुणामय त्रि० बहुत दयालु बहुत रहीम
करेणु पु० गज हाथी हथिनी
कर्कट पु० कुलीरएक केकड़ा जल जन्तुभेद
कर्कन्धु स्त्री० बदरीफल बेर
कर्कश पु० कठोर।साहसीकूर बेरहम
कर्चूर पु० कचूर हरिताल
कर्ण पु० कानकुन्तीपुत्रअभिभुजक्षेत्र
कर्णकीटी स्त्री० कनसजुरो

कर्णगूथ न० कर्णमल कानकामैल
कर्णधार पु० मांझिक मल्लाह।
कर्णपाली स्त्री० कानकाभूषण व
कर्णपूर पु० कानकाभूषणकरनफू
कर्णवेध पु० कानोंका छेदन
कर्णजप पु० पिशुन। चुगलखोर
कर्तन न० छेदन। काटना। कात
कर्तरी स्त्री० कटारी। कैंची, चरखी।
कर्तव्य त्रि० करने योग्य काम
कर्तृ त्रि० करनेवाला। अन्य क प्रेरक।
कर्दम पु० कीचड़। पङ्क। पाप।
कर्पट पु० न० चीथड़ा। पुराना कपड़ा रूमाल।
कर्पर पु० कपाल, खप्पर कोपर
कर्पास पु० कपास। वस्त्रयोनि
कर्मकर पु० नौकर भृत्य चाकर
कर्मकाण्ड पु० नित्यकृत्य।धर्मकर्म
कर्मकार पु० लुहार,कुम्हार,बेगारी
कर्मक्षेत्र न० कामकरनेयोग्यस्थान
कर्मठ त्रि० कार्य करनेमें चतुर। कार्यकुशल [कार्यदक्ष चेतन
कर्मण्य त्रि० कार्य में योग्य।
कर्मधारय पु० एकसमासका नाम यथा "नीलोत्पलम्"

कामदुघा स्त्री॰ कामनाओंको पूरी करने वाली [पूप। हाँ

कामम् अ॰ अनुमति। दया। पर्याप्त।

कामुक पु॰ कामी। चटक

काम्य न॰ अभिलषणीय कार्य। चाहा हुआ काम।

काय पु॰ देह। शरीर। जिस्म

कायस्थ पु॰ शरीरमें ठहरा हुआ ईश्वर जाति भेद।

कायिक त्रि॰ शारीरिक। दैहिक। जिस्मानी।

कारण न॰ हेतु। जिसके विना कार्य न होसके। सबब।

कारा स्त्री॰ जेलखाना। कैदखाना

कारागार न॰ बन्धनालय। जेल खाना।

कारु त्रि॰ शिल्पी। कारीगर।

कारुणिक त्रि॰ दयालु। मेहरबान

कारुण्य न॰ दया। मेहरबानी।

कार्त्तिक पु॰ एकमहीने का नाम। कातिक।

कार्पण्य न॰ कृपणता। सूमपन।

कार्य्य न॰ काम। प्रयोजन। हेतु।

कार्श्य न॰ दुबलापन। कमज़ोरी।

काल पु॰ समय। वेला। वक्त।

कालकूट न॰ विष। ज़हर।

कालधर्म पु॰ मृत्यु। मौत।

कालिन्दी स्त्री॰ यमुना। जमुनानदी

काल्पनिक त्रि॰ कल्पित बनावटी

काव्य न॰ कविका काम। शायरी

काश पु॰ रोगभेद। खांसी। तृणभेद। कास।

काशी स्त्री॰ एक नगरी वाराणसी बनारस।

काष्ठ न॰ इन्धन। दारु। लकड़ी।

काष्ठकीट पु॰ घुन। काठका कीड़ा

काष्ठा स्त्री॰ दिशा। पर्यवसान हद्

कास पु॰ रोग भेद। खांसी।

कासमर्दी स्त्री॰ कण्टकारी। कटरी

कासार पु॰ सरोवर। तालाब।

किंवदन्ति स्त्री॰ जनश्रुति। जनकथा। कहावत।

किङ्कर त्रि॰ भृत्य। नौकर चाकर

किञ्च अ॰ आरम्भ। समुच्चय कुछ और।

किट्ट न॰ मल। कीट।

कितव पु॰ जुआरी। नीच। धूर्त।

किन्तु अ॰ परन्तु। लेकिन।

किन्नर पु॰ गवैया।

किम् अ॰ प्रश्न निषेध। क्या वितर्क

कषर पु० म० अम्ल। खट्टा।तुरशा। लवण।
कवर्ग पु० क ख ग घ ङ।
कवल पु० ग्रास। गस्सा।लुकमा
कपाट न० किवाड़
कवि पु० कविताकरनेवाला शायर
कविका स्त्री० खलीन। लगाम
कवोष्ण न० कुछगर्म
कशा स्त्री० कोड़ा। चाबुक।हंटर
कश्मल न० मूर्छा।मोह।पाप।मैल
कश्मीर पु० एक देशका नाम
कषाय पु० राग। क्रोध। रसभेद। कषाय काढ़ा।
कष्ट न० पीड़ा।व्यथा।दर्दातकलीफ
कस्तीर पु० म० राग एक धातु
कांस्य न० कांसा। फूल
काक पु० कौआ। काकपक्षी
काकली स्त्री० मधुर शब्द। मीठो भाषा [२० कौड़ी।
काकिणी स्त्री०पैसेकाचौथाभाग।
काकी स्त्री०कौएकीस्त्री। वायसी
काकुद म० तालु। तलुआ
काङ्क्षा स्त्री० इच्छा। चाह
काच पु० काच। एक धातु
काचलवण म०शोरा। कालानिमक
काञ्चन पु० सोना। नागकेसर
काञ्चनालपु०कोविदार। कचनार
काञ्ची स्त्री० तगड़ी एक नगर
काण पु०काना। काक। कौवा
काण्ड पु०म०स्तम्भ गुच्छा।डाली निर्जन स्थान [करेला
कारवीर पु० तीरवाज। मर्जीव
कातर त्रि० अधीर। व्याकुल। भीत विवश
कादम्बिक त्रि०कमीरहोनेवाला
कानन म० वन। घर
कानीन पु०बिनाव्याहीकासन्तान कर्ण। व्यास। ईसा।
कान्त पु० सूर्यकान्तमणि।मनोहर
कान्तार पु०जंगल।उपद्रव। बड़ा वन कठिनमार्ग
कान्ति पु० शोभा। दीप्ति।चमक
कान्दविक त्रि०हलवाई। मिष्टकार
कापटिक त्रि०कपटसे काम करने वाला
कापथ पु० कुमार्ग। बुरारास्ता
कापुरुष पु० निन्दित पुरुष बुरा आदमी
काम म०शुक्र। वीर्य।विषयेच्छा
कामचार पु०स्वेच्छानुकूलकरना जैसा चाहे वैसा करना।

कौक्कुटिक पु० पाखंडी । दम्भी
कौतुक न० इच्छा तमाशा
कौतूहल न० कौतुक । तमाशा
कौपीन न० लङ्गोट । लङ्गोटी पाप
कौमुदी स्त्री० चांदनी ।
कौशल्या स्त्री० रामकी माता
कौशिक पु० विश्वामित्र । उल्लू । मज्जाकी
कौशेय त्रि० रेशमी वस्त्र ।
क्रतु पु० यज्ञ । संकल्प । इन्द्रिय ।
क्रन्दन न० रोना । आंसू बहाना
क्रम पु० नियम सिलसिला, पांव रखना
क्रमुक पु० सुपारी ।
क्रमेल पु० ऊंट । ऊँठ
क्रय पु० मोल लेना । खरीदना
क्रयिक पु० खरीदार । व्यापारी ।
क्रय्य त्रि० खरीदनेके योग्य वस्तु
क्रव्य न० कच्चमांस । आममांस
क्रान्ति स्त्री० आक्रमण । चढ़ाई चलाना
क्रिमि पु० कृमि । कीड़ा । मकौड़ा
क्रिया स्त्री० कार्य करना कर्म
क्रियाफल कार्यफल कामका नतीजा
क्रीडन न० विलास, मखौल खेलना
क्रीत त्रि० खरीदा हुआ मोल लिया हुआ
क्रूर त्रि० कठिन, सख्त, निर्दयबेरहम
क्रेय त्रि० खरीदने योग्य वस्तु
क्रोड पु० न० अङ्क, गोद, इकट्ठा होना
क्रोध पु० कोप, गुस्सा, बुराई
क्रोधन पु० कोपन, गुस्सेबाज
क्रोश पु० रोना बुलाना, कोसभर
क्रोष्टु पु० जम्बुक, स्यार । गीदड़
क्लान्त त्रि० श्रमित, मेहनतसे दुखी
क्लिन्न त्रि० आर्द्र, गीला, भीगा
क्लीब पु० नपुंसक, बलहीन हीजड़ा
क्लेद पु० गीलापन तकलीफ
क्लेश पु० दुःख, रोग, अविद्या
क्वाथ पु० काढ़ा । मोटी छानीदवाई
क्षण पु० उत्सव, मेला, लहजा थोड़ा वक्त
क्षत न० घाव जख्म
क्षतघ्न पु० हिंसा से बचानेवाला
क्षत्रिय पु० राजन्य राजपूत, पालक
क्षपा स्त्री० निशा, रात्रि, रात
क्षपाकर पु० चन्द्रमा, चांद
क्षपाट पु० राक्षस, निशाचर दुश्मन
क्षमता स्त्री० योग्यता, लायकी । शक्ति

कृतश्रम त्रि० जिसने मेहनत की हो
कृतविद्य त्रि० जिसने विद्या मे अभ्यास किया हो।
कृताञ्जली त्रि० हाथ जोड़े हुए।
कृतार्थ जिसने काम करलियाहो। कृतकार्य।
कृत्य न० कार्य। काम।
कृत्रिम त्रि० बनावटी। मुतयन्ना
कृत्स्न न० सारा। पानी। कोख।
कृन्तन न० काटना। छेदन।
कृपण पु० मूर्ख। कमीना। सूम दीन
कृपाण पु० तलवार। छुरी। कैंची
कृपालु पु० दयालु। मेहरबान।
कृपीट न० जल, पेट
कृमि पु० कीट। कीड़ा।
कृश त्रि० थोड़ा। दुबला। महीन।
कृशानु पु० अग्नि। आग।
कृषक पु० किसान समय। खींचने वाला। [ वैश्यकर्म
कृषि स्त्री० खेती। काश्तकारी।
कृषिबल पु० किसान काश्तकार।
कृष्णपक्ष अन्धेरा पाख।
कृष्णिका स्त्री० राई। राजसर्षप।
केतन न० घर। झण्डा चिह्न। काम
केदार पु० खेत। क्यारी।
केयूर पु० बाजूबन्द। बाहुभूषण।
केलि पु० स्त्री० परिहास मखौल
केवल त्रि० एक। अकेला।
केश पु० कच। बाल
केशवेश पु० बालों की सजावट
कैकेयी स्त्री० भरतकीमा, दशरथ पत्नी
कैतव न० छल। कपट। जुआ
कैरव न० चिट्टा कमल कुमुद
कैलास पु० एक पर्वत।
कैवर्त पु० कहार। धीवर
कोकिला स्त्री० कोइल
कोट पु० दुर्ग। गढ़। किला
कोटर पु० खोखल। वृक्षगुहा
कोण पु० कोन। खूँट
कोदण्ड न० धनुष।
कोप पु० क्रोध। गुस्सा।
कोमल न० मृदु। नरम मुलायम
कोरक पु० न० कली कमलकीसर
कोल पु० सूकर। सूअर
कोलाहल पु० शोर। गुल
कोविद पु० पण्डित। विद्वान्
कोविदार पु० कचनार। [पिटारी
कोश-ष पु० निधि, खजाना, म्यान
कोष्ठ पु० पेटा, धनादिरखनेकापात्र

खदिर पु॰कत्था । खैरकी लकड़ी
खद्योत पु॰सूर्य । जुगनू पटबीजना
खनन न॰ खोदना । फाड़ना ।
खनि-नी स्त्री॰ खान । कान
खनित्र न॰ फावड़ा । कुदाल ।
खर पु॰गर्दभ । गदहा । रासभ ।
खर्जन न॰खुजलाना खुजली फरना
खर्जू-र्जू स्त्री॰कण्डू । खुजली
खर्ब पु॰ छोटा । बौना कुब्जा ।
खल त्रि॰दुष्ट नीच।मत्न मलनेका
स्थान ।
खलति पु॰ गंजा । बालबाला।
खलि पु॰तिलतथासरसोंकामसाद
खलि-ली-न पु॰न॰लगाम कविका
खलिनी स्त्री॰ बन्न गाहनेकीजगह
खलिहान । [ कारण ।
खलु ब॰निश्चये । प्रश्न । इच्छा ।
खलेकपोत पु॰ जैसे खलिहान में
एकसाथ कबूतर आकर टूटते
हैं वैसेही सब विशेषणों की
प्राप्ति । एक न्याय ।
खल्या स्त्री॰ जहां बहुत खलिहान
रक्खे जाते हैं ।
खल्ल पु॰खरलतथा मलनेका पात्र
खवाष्प न ओस । शबनम

खसखस पु॰ पोस्त । अफ़ीम
खसिक पु॰ छाजा । खीळ ।
खातक पु॰ परिखा । खाई ।
खादक पु॰भक्षी कर्जदार खानेवाला
खिन्न त्रि॰दैन्ययुक्त दुखी आळसी
खुर पु॰ पशुओं का खुर । खाट
आदि का पाया ।
खेचर पु॰ पक्षी । सूर्य आदि ग्रह
खेद पु॰ शोक दिलकी घबराहट
खेय न॰ खाई । खोदने योग्य
खेलन न॰क्रीडा । कौतुक । खेलना
खेला स्त्री॰ क्रीडा । खेलना
ख्यात त्रि॰प्रसिद्ध कथित । मशहूर
ख्याति स्त्री॰प्रशंसा स्तुति तारीफ़
ख्यापक त्रि॰प्रसिद्धि करनेवाला।

## ( ग )

गगन न॰ आकाश । आसमान ।
गगनेचर पु॰ सूर्य आदिग्रह ।
गङ्गा स्त्री॰ नदी विशेष ।
गङ्गाधर पु॰समुद्र पुराणमें शिव ।
गज पु॰हस्ती हाथी आठकी संख्या
गजदन्त पु॰ गणेश । लम्बोदर ।
गजानन पु॰ गणेश । लम्बोदर
गणक पु॰ गणितज्ञ । ज्योतिषी
गणिका स्त्री॰ वेश्या । रंडी

क्षमा स्त्री०तितिक्षा, सहनशीलता माफी
क्षय पु०नाश, खांसीका रोग घर
क्षर पु०मेघ, बादल
क्षात्र न०क्षत्रिय का काम
क्षान्ति स्त्री०तितिक्षा,क्षमा, सब्र, सहारना
क्षाम त्रि०क्षीण, दुर्बल, कमज़ोर
क्षार पु०खारी,नुनखरा, काच
क्षालित त्रि०साफ, धोया हुआ
क्षिति स्त्री० भूमि, पृथिवी,ज़मीन निवास
क्षितिपति पु०महीप नृपति क्षितीश
क्षिप्त त्रि०फेंकागया गिरागयाफेंसा
क्षिप्र न शीघ्र जल्दी।
क्षीण त्रि० दुर्बल। कमजोर हुआ
क्षीर न०दुग्ध। दूध। पय। पानी
क्षुद्र त्रि० अल्प। नीच। सूम। निर्दय थोड़ा।
क्षुधा स्त्री० भूख। भूख काफालगना
क्षुधार्त त्रि० भूख से पीड़ित। भूख से व्याकुल।
क्षुधित त्रि० भूखा। क्षुधायुक्त।
क्षुभित त्रि० व्याकुल। डरा हुआ मथा हुआ।
क्षुर पु० छुरा। पशु खुर
क्षेत्र न० देह। शरीर। खेत [मिट्टी]
क्षेप पु० निन्दा, अहङ्कार। देरी,
क्षेपक त्रि०फेंकनेवाला।मिलावट,
क्षेपण न० प्रेरण। फेंकना।
क्षेपिष्ठ त्रि० शीघ्र चलने वाला।
क्षेम न० कुशल। खैरियत।
क्षोभ पु० घबराहट। हलचल।
क्षौद्र न० शहद। मधु
क्षौर न०बाल बनवाना। हजामत

## (ख)

खग पु०सूर्य पक्षी।वायु।चन्द्रादि।
खगोल पु० आकाश। आसमान।
खचर पु० आकाशमें चलनेवाला। सूर्यादि।
खचित त्रि०जड़ाहुआबंधाहुआबद्ध
खज पु०स्त्री०दर्वि। करछी। चमचा
खञ्जन पु०पक्षीममोला।आना
खटिक पु० खड़िया मिट्टी।
खट्वा स्त्री० खाट। चारपाई।
खड्ग पु०तलवार गैंडेकासींग।
खड्गकोष पु०तलवारकाम्यानढकना
खण्ड पु० न० भेद। टुकड़ा खांड
खण्डन न० तोड़ना। फाड़ना निकालना [गया
खण्डित त्रि० फोड़ा गया। तोड़ा

चित्य पु० आग चिता
चित्र न० तसवीर मूर्त्ति नकशा
चित्रकंठ पु० पारावत कबूतर
चित्रकार पु० तसवीर बनानेवाला
चित्रकूट पु० एक पर्वत का नाम
चित्रपट पु० रङ्गबिरंगा कपड़ा मूर्ति
चित्रपादा स्त्री० सारिका मैना
चित्रभानु पु० अग्नि सूर्य आक
चित्राङ्गद पु० शान्तनु राजा का पुत्र
विचित्रवीर्य का भाई
चिन्ता स्त्री० सोच फिक्र
चिन्मय पु० चैतन्यस्वरूप ईश्वर
चिरम् अ० दीर्घ । देरीसे
चिरक्रिय त्रि० दीर्घसूत्री सुस्त
चिरटा स्त्री० सुवासा जवानऔरत
चिरन्तन त्रि० प्राचीन चिरन्तन पुराना
चिरत्नम त्रि० प्राचीन पुरातन पुराना
चिरायुस् त्रि० बहुत समय तक
जीनेवाला [खीरा
चिर्भटी स्त्री० ककड़ी फूट ककरा
चिल्ल पु० चील नामक पक्षी
चिबुक न० ठोड़ी
चिह्न न० लक्षण निशान
चीन पु० एकदेश महीन कपड़ा
चीत्कार पु० चीखना चिल्लाना

चीर न० पु० वस्त्रका टुकड़ा फटा
चीवर न० भिक्षुक वस्त्र कौपीन ।
लँगोटी । [चुम्बक पत्थर
चुम्बक पु० अयस्कान्तमणि ।
चुरा स्त्री० तस्करता चोरी
चुलुक पु० निबिडपङ्क चहुलकोश
चुल्लि-ल्ली स्त्री० चूल्हा चूल
चूडा स्त्री० चोटी जटाजूट [मणि
चूडामणि पु० शिरोरत्न शिरकी
चूत पु० आम्र आम [हुई वस्तु
चूर्ण पु० चून पिसा वस्तु पिसी
चूर्णक पु० चूरा फूटा हुआ
चूष्य त्रि० चूसने योग्य वस्तु
चेट पु० दास नौकर सेवक
चेत् अ० यदि अगर ।
चेतन पु० आत्मा । ईश्वर । रूह
जीवधारी
चेतनकी स्त्री० हरीतकी । हरड़
चेतना स्त्री० सुध । बुद्धि समझ।
चेतस् न० चित्त । दिल ।
चेल न० वस्त्र । कपड़ा ।
चेष्टा स्त्री० यत्न । हरकत प्रयत्न
चैतन्य न० चेतना । होशमे होना
चैत्र पु० एकमासका नाम । चैत
चैद्य पु० शिशुपाल

